### अधिष्ठानरूपनिवृत्तिके पक्षमैं पंचमप्रकारवादीकी शंका ॥ १६९ ॥

जो पंचमप्रकारवादी यह शंका करैः—जामैं कदाचित् ज्ञातत्व होवै तामैं ज्ञातत्वके अभावकालमैं भी ज्ञातत्वोपलक्षित मानैं तौ ज्ञातत्वसैं पूर्वकालमैंभी भावी ज्ञातत्वकूं मानिकै ज्ञातत्वोपलक्षित कह्या चाहिये. जो पूर्वकालमैं ज्ञातत्वोपलक्षित मानैं तौ संसारकालमैंभी ज्ञातत्वोपलक्षित अधिष्ठानरूप संसार निवृत्तिके होनेतैं अनायासतैं पुरुषार्थप्राप्ति होवैगी; यातैं ज्ञातत्वके अभावकालमैं ज्ञातत्वोपलक्षित अधिष्ठानरूप कल्पितनिवृत्ति कहना योग्य नहीं.

### उक्त शंकाका समाधान ॥ १७० ॥

ताका यह समाधान हैः—व्यावर्तक संबंधसैं उत्तरकालमैं उपलक्षित व्यवहार होवै है, पूर्वकालमैं नहीं होवै है जैसे काकसंबंधसैं उत्तरकालमैं काकोपलक्षित व्यवहार होवै है. तैसैं ज्ञातत्वकी उत्पत्तिसैं पूर्व संसारदशामैं ज्ञातत्वोपलक्षित अधिष्ठान नहीं, किंतु उत्तरकालमैं ज्ञातत्वके असद्भावकालमैं भी ज्ञातत्वोपलक्षित अधिष्ठान है, ताका स्वरूपही संसारनिवृत्ति है.

### न्यायमकरंदतैं अन्यरीतिसैं अधिष्ठानतैं भिन्न कल्पितकी निवृत्तिका स्वरूप ॥ १७१ ॥

कल्पितकी निवृत्ति अधिष्ठानसैं भिन्न है; या पक्षमैं आग्रह होवै तौ न्यायमकरंदग्रंथमैं उक्तरीतिसैं अत्यंत अप्रसिद्ध पंचमप्रकार मानना निष्फल है. काहेतैं ? अनिर्वचनीयकी निवृत्ति अनिर्वचनीय है. निवृत्ति नाम ध्वंसका है, तिस ध्वंसकूं अनंत अभावरूप मानैं औ अधिष्ठानसैं भिन्न मानैं तौ मोक्षदशामैं द्वैत होवै, सो ध्वंस अनंत अभावरूप नहीं; किंतु क्षणिक भावविकार है. यास्कनाम मुनिनैं वेदका अंग निरुक्त कऱ्या है; तामैं जन्म, सत्ता, वृद्धि, परिणाम, अपक्षय, विनाश ये षड्भावविकार कहे हैं. भाव कहिये अनिर्वचनीय वस्तु ताके विकार हैं, अवस्थाविशेष हैं. अनिर्वचनी-

यकी अवस्था विशेष होनेतैं जन्मादिक नाशपर्यंत अनिर्वचनीय हैं. जैसैं जन्म क्षणिक है. काहेतैं ? आद्यक्षणसंबंधकूं जन्म कहैं हैं; प्रथम क्षणमैं "जायते" ऐसा व्यवहार होवै है, द्वितीयादिक्षिणमैं "जातः" ऐसा व्यवहार होवै है "जायते" ऐसा व्यवहार होवै नहीं. तैसैं मुद्गरादिकनतैं घटका चूर्णादिभाव होवै तब एक क्षणमैं "घटो नश्यति" ऐसा व्यवहार होवै है, द्वितीयादिक्षणमैं "नष्टो घटः" ऐसा व्यवहार होवै है, "नश्यति" यह व्यवहार होवै नहीं; यातैं जन्मनाश क्षणिक है, वर्तमान जन्म घटका है, यह "जायते घटः" या वाक्यसैं प्रतीत होवै है. अतीत जन्म घटका है. यह "जातो घटः" या वाक्यसैं प्रतीत होवै है. जैसैं घटका वर्तमान नाश है, यह "नश्यति घटः" या वाक्यसैं प्रतीत होवै है औ "नष्टो घटः" या वाक्यसैं घटका अतीत नाश प्रतीत होवै है. जो ध्वंसरूप नाश अनंत होवै तौ नाशमैं अतीतत्व व्यवहार नहीं हुया चाहिये; यातैं नाश अनंत नहीं किंतु क्षणिक है औ भावविकार है; यातैं अभावरूप नहीं. औ अनुपलब्धिनिरूपणमैं अनंत अभाव ध्वंस कह्या, सो न्यायकी रीतिसैं कह्या है. वेदांतमतमैं एक अत्यंताभावही अभावपदार्थ है; इसरीतिसैं कल्पितकी निवृत्ति क्षणिक है, अनिर्वचनीय है जैसैं विद्वान्‌के अनिर्वचनीय शरीरादिक ज्ञानसैं उत्तरभी प्रारब्धबलतैं किंचित्काल रहै हैं. द्वैतके साधक नहीं तैसैं ज्ञानसैं उत्तरकाल कल्पितकी निवृत्ति एक क्षण रहै है; यातैं द्वैतकी साधक नहीं. एक क्षणतैं उत्तर कल्पित निवृत्तिका अत्यंताभाव है सो ब्रह्मरूप है.

### उक्तमतमैं पुरुषार्थका स्वरूप. ( दुःखाभाव वा केवल सुख ) ॥ १७२ ॥

या मतमैं दुःखनिवृत्ति क्षणिकभाव होनेतैं पुरुषार्थ नहीं; किंतु दुःखाभाव पुरुषार्थ है, अथवा दुःखाभावभी पुरुषार्थ नहीं; किंतु केवल सुखही पुरुषार्थ है. काहेतैं ? अनंत दुःखसहित ग्राम्यधर्मादिकनका सुख है; तामैं स्वभावसैं सकल जीवनकी प्रवृत्ति होवै है. जो दुःखाभावभी पुरुषकी

अभिलाषाका विषय होवै तौ सर्वथा दुःखग्रसित सुखमैं पुरुषकी अभिलाषा नहीं हुई चाहिये; औ जहां दुःखाभावमैं अभिलाषा होवै है, तहां भी स्वरूपसुखानुभवका प्रतिबंधक दुःख है, ताके अभावकालमैं स्वरूप सुखका प्रादुर्भाव होवै है, यातैं दुःखाभावमैं पुरुषकी अभिलाषास्वरूप सुखके निमित्त है. इसरीतिसैं मुख्य पुरुषार्थ सुख है, दुःखाभाव नहीं, यातैं दुःखात्यन्ताभावकूंभी ब्रह्मरूप नहीं मानैं औ अनिर्वचनीय मानैं तौ ताका भी बाध संभवै है; परंतु अनिर्वचनीयका बाधरूप अभाव तौ अधिष्ठानरूप अनुभवसिद्ध है, यातैं अज्ञानसहित भावाभावरूप प्रपंच औ ताकी निवृत्ति सकल अनिर्वचनीय है, तिन सर्वका अधिष्ठानरूप बाध होयकै निर्द्वैतस्वरूप परमानन्द परमपुरुषार्थ मोक्ष है.

इति श्रीमन्निश्चलदाससंज्ञकसाधुविरचिते वृत्तिप्रभाकरे जीवेश्वरस्वरूपनिरूपणपूर्वकवृत्तिप्रयोजननिरूपणसहितकल्पित—निवृत्तिस्वरूपनिरूपणं नामाष्टमः प्रकाशः ॥ ८ ॥



# क्रय्यपुस्तकें-( वेदान्तग्रंथ-भाषा. )

नाम.

आत्मपुराण-भाषामें दशोपनिषदोंका भावार्थ चिद्घनानंद स्वामिकृत ... ... ... ...

योगवासिष्ठ-बड़ा भाषा छः प्रकरणोंमें श्रीगुरुवसिष्ठजी और श्रीरामचंद्रजीका संवादोक्त अपूर्व ग्रंथ है दो जिल्दोंमें

स्वरूपानुसंधान-वेदान्तियोंको अवश्य लेने योग्य ...

योगवासिष्ठ-भाषामें वैराग्य और मुमुक्षु प्रकरण बड़ाअक्षर ग्लेज कागज ... ... ...

ज्ञानवैराग्यप्रकाश-( भाषा वेदान्त )-इसके देखनेसे विषयी पुरुषोंकाभी चित्त संसारसे उपरामको प्राप्त होजाता है फिर विरक्तोंकी कौन कथा है ... ...

योगवासिष्ठसार-भाषा ... ... ...

पक्षपातरहित अनुभवप्रकाश-( कामलीवाले बाबाजी कृत ) इसमें चारवेद, षट्शास्त्रका सार और अठारह पुराणोंकी कथा आदिका अध्यात्मविद्यापर अर्थ लिखागया है। आत्मज्ञानियोंको अत्यंत दुर्लभ है ... ...

अभिलाषसागर-भाषामें स्वामी अभिलाषदास उदासी-कृत-इसमें वंदनविचार, ग्रंथविचार, मार्गविचार, भजन-विचार, जड़ब्रह्मविचार, चैतन्यब्रह्मविचार, निराकार ब्रह्म-विचार, मिथ्याब्रह्मविचार, अहंब्रह्मविचार, ब्रह्मविचार, वर्तमानब्रह्मविचारादि विषय अच्छीरीतिसेवर्णित कियेहैं।